व्यक्तित्व के सहारे उठकर प्रकृति के अंग में व्याप्त हो गयी है। अव्याहत द्रष्टा की अन्तर्मुखी साधना में लीन रहने के कारण उनका क्षेत्र ऐकान्तिक व्यक्तिगत साधना का है। इसलिये लोक-पक्ष का उनमें सन्त-वाणियों का-सा अमर स्वर है, पर वैसी तीव्र अनुभूति नहीं। वेदना उनके लिये एक गम्भीर चेतनता है। जीव, प्रकृति, जड़-चेतन, सब को वह अपनी वेदना से ओत-प्रोत किये हुए हैं। प्रकृति भी अपने प्रियतम के वियोग में उतनी ही दुःखी है जितनी कि वह। उन्हें अपनी वेदना का गौरव है। वह उसे त्यागना पसन्द नहीं करतीं। उनकी रचनाओं में व्यथा की आर्द्रता है जिस पर बौद्ध-दर्शन के दुखःवाद की स्पष्ट छाया पड़ी हुई जान पड़ती है। उनकी पीड़ा से आप्लावित काव्य-कृतियों में अवसाद का उन्माद है।

प्रकृति के प्रति महादेवी की पूरी सहानुभूति है। उनकी रचनाओं में प्रकृति के चित्र कोमल स्निग्ध रूपकों से, छायावाद की व्यञ्जना-प्रधान शैली में मार्मिकता के साथ अङ्कित हुए हैं। उनके प्रकृति-चित्रण में भावों की गम्भीरता के साथ-साथ कल्पना की उत्कृष्ट उड़ान भी है। कहीं-कहीं कल्पना की बारीकी अस्पष्टता भी उपस्थित कर देती है। उन्होंने प्रकृति को अधिकतर ऐश्वर्यमयी के रूप में देखा है। कहीं-कहीं उन्होंने प्राकृतिक दृश्यों के पूर्ण आलङ्कारिक चित्र भी अङ्कित किये हैं। जिस प्रकार अन्य प्रकृति-प्रेमी प्रकृति-दर्शन से प्रभावित होते हैं, उसी प्रकार उनकी प्रवृत्ति भी प्रकृति में रमी है; भेद केवल इतना ही है कि उन्होंने उसे भीतर से भी देखा है।

महादेवी के गीति-काव्य का हिन्दी के काव्य-साहित्य में सर्वप्रथम स्थान है। इस दिशा में वह वेजोड़ हैं। उनके गीतों में निर्जन वन-प्रदेश में बहती हुई एकाकिनी शैवालिनी का-सा मन्द-मन्द प्रवाह है। उनके गीतों में वेदना और कसक की सघनता, तल्लीनता, मधुर संगीत एवं शब्द-चित्र अत्यन्त सराहनीय हैं। गीति-काव्य के क्षेत्र में एक निश्चिन्त निर्द्वन्द्व नारी-कंठ की विरह-विहुल वाणी पाठकों को तुरन्त आत्मीय बना देती है। आत्मनिवेदन एवं आत्मविस्मृति के भाव उनके भावों में भरे हुए मिलते हैं। पर इतना होते हुए भी उनकी एकरसता कुछ खटकती-सी है। भावों की विविधता उनके गीतों में नहीं है। प्रायः एक-से रूपकों की आवृत्ति भी

हुई है। लोक के प्रति भी वह उदासीन हैं। उनके गीतों का क्षेत्र व्यापक है, सीमित है। यह उनकी विशेषता भी है और दोष भी। विशेषता इसलिये है कि एक सीमित क्षेत्र के भीतर उन्होंने अपनी अनुभूतियों को जिस प्रकार चित्रत किया है वह श्रेष्ठतम है, और दोष इसलिये है कि वह लोकभावना को व्यक्त करने से वंचित रह गई हैं।

भाषा के क्षेत्र में भी महादेवी बेजोड़ हैं। भाषा की शुद्धता जैसी उनकी रचनाओं में मिलती है वैसी अन्यत्र दुर्लभ है। संस्कृत-गर्भित होने पर भी उनकी भाषा में सरलता, प्रवाह और माधुर्य है। भाव, भाषा और संगीत की त्रिवेणी उन्हीं की रचनाओं में प्रवाहित हुई है। उनका शब्द-चयन अत्यन्त श्लिष्ट, सुन्दर और भावानुकूल होता है। उनके शब्द और अर्थ सम्पूर्ण कविता के और एक दूसरे के साथ पूर्ण साहचर्य रखते हैं। उनकी जैसी सुन्दर और संयत भाषा आजकल किसी रचना में नहीं मिलती।

महादेवी हिन्दी की सांस्कृतिक कवयित्री हैं। कविता के क्षेत्र में नीहार, रश्मि, नीरजा, सांध्य-गीत और दीपशिखा देकर; संस्मरण के क्षेत्र में अतीत के चलचित्र और स्मृति की रेखाएँ देकर; विचार के क्षेत्र में शृङ्खला की कड़ियाँ और विवेचनात्मक गद्य देकर उन्होंने हिन्दी-जगत के सामने कवि, कहानीकार, निबन्ध-लेखिका और आलोचक के रूप में आकर अपनी साहित्य-साधना का परिचय दिया है। इधर वेदों के विशिष्ट अंशों का अनुवाद भी उन्होंने आरम्भ किया है और इस प्रकार वह एक सफल अनुवादिका भी सिद्ध हो रही हैं। वह अभी हमें क्या देंगी यह तो भविष्य के गर्भ में है, पर अब तक उन्होंने जो कुछ हमें दिया है वह हमारी भाषा और हमारे साहित्य के लिये कल्याणप्रद है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि महादेवी की साहित्य-साधना बहुमुखी है और हिन्दी के आधुनिक जीवित कवियों में उनका स्थान सर्वप्रथम है।



९

# रामधारीसिंह 'दिनकर'

जन्म

सं० १९६५

श्री रामधारीसिंह अपने वास्तविक नाम की अपेक्षा, हिन्दी-जगत् में अपने 'दिनकर' उपनाम से अधिक प्रसिद्ध हैं। उनका जन्म सं० १९६५, आश्विन में, बिहार के मुँगेर जिलान्तर्गत सिमरिया घाट नामक ग्राम में हुआ था। जन-श्रुति के अनुसार यह वही स्थान है

**जीवन-परिचय** जहाँ गंगाजी की वह धारा पुनः आकर मिली है जो मैथिल-कोकिल विद्यापति की मृत्यु के समय उनके पास गयी बतायी जाती है।

दिनकर की प्रारम्भिक शिक्षा घर पर ही हुई। प्रायमरी तथा मिडिल की परीक्षाएँ पास करने के पश्चात् उन्होंने मोकामा घाट के एच० ई० स्कूल में चार वर्ष तक शिक्षा प्राप्त की और वहीं से मैट्रीकुलेशन की परीक्षा में उत्तीर्ण हुए। इसके पश्चात् उन्होंने पटना में रहकर सन् १९३० में एफ़० ए० और सन् १९३२ में पटना-विश्वविद्यालय से इतिहास लेकर

'आनर्स' के साथ बी० ए० पास किया।

दिनकर का विद्यार्थी-जीवन अत्यन्त सफल रहा। वह बचपन से ही अध्यवसायी, परिश्रमी और विद्यानुरागी थे। वह चार वर्ष तक बराबर प्रतिदिन अपने गाँव—सिमरिया घाट—से मोकामा घाट के विद्यालय में पढ़ने के लिये जाते रहे, पर कभी मार्ग की थकान का उन्हें अनुभव नहीं हुआ। गर्मी में बालू की रेती और वर्षा की ऋतु में गंगा की बाढ़—ये दो दृश्य उन्हें अत्यन्त प्रिय थे। गंगा के किनारे के झाऊ और काँस के साथ भी वह अपनापा अनुभव करते थे। इस प्रकार बाल्यावस्था से ही वह प्रकृति प्रेमी हो गये थे। काव्य-रचना की ओर उनकी तभी से अभिरुचि हुई। मिडिल पास करने से बाद ही उन्होंने कई देहाती गीतों की रचना की। उस समय जबलपुर से 'छात्र-सहोदर' नाम का एक पत्र निकलता था। इसमें प्रकाशित रचनाओं का भी दिनकर के प्रारम्भिक काव्य-जीवन पर प्रभाव पड़ा। मोकामा घाट के विद्यालय में पढ़ते समय उन्होंने पं० रामनरेश त्रिपाठी की रचना 'पथिक' तथा गुप्तजी की 'भारतभारती' भी पढ़ी। इन दोनों रचनाओं का भी उन पर विशेष प्रभाव पड़ा। इसी समय सन् १९२१ का आन्दोलन आरम्भ हुआ। इस राष्ट्रीय आन्दोलन ने भी उन पर अपना पूरा प्रभाव डाला। एक स्थान पर वह स्वयं लिखते हैं—"मेरी आज की भावनाओं का मूल 'पथिक', 'भारतभारती', 'छात्र-सहोदर' में प्रकाशित राष्ट्रीय कविताओं और सन् १९२१ के असहयोग आन्दोलन में है।"

आरम्भ में दिनकर ने पथिक, जयद्रथ-वध तथा मेघनाद के अनुकरण पर कई रचनाएँ कीं, पर दो-तीन सर्ग के पश्चात् उनका काम आगे नहीं बढ़ा। मैट्रीकुलेशन पास करने के पश्चात् कदाचित् १९२९ में उनका एक काव्य-ग्रन्थ 'प्रण-भङ्ग' प्रकाशित हुआ। इसके बाद उनका दूसरा काव्य-संग्रह 'रेणुका' नाम से निकला। काव्य-रसिक जनता ने इस काव्य-संग्रह का अच्छा स्वागत किया। उनकी कविताओं का तीसरा संग्रह सन् १९३९ में प्रकाशित हुआ। इन कविता-संग्रहों से हिन्दी-जगत् में उन्हें पर्याप्त सफलता मिली और वह राष्ट्र-कवि के रूप में हमारे सामने आये।

दिनकर का साहित्यिक जीवन बड़ा सफल रहा है। सन् १९३५ में वह बिहार-प्रान्तीय साहित्य सम्मेलन के तेरहवें अधिवेशन के कवि सम्मेलन के अवसर पर उसके सभापति चुने गये। उनकी 'हिमालय' शीर्षक कविता पर बनैली ने कुमार कृष्णसिंह ने उन्हें एक स्वर्ण-पदक देकर उनका सम्मान किया। उनकी एक दूसरी कविता 'नयी दिल्ली' भी बहुत पसन्द की गयी। 'हिमालय' और 'नई दिल्ली'—दोनों कविताओं का गुजराती भाषा में गुजराती के प्रसिद्ध कवि मेघाणीजी ने अनुवाद किया। हिन्दी जगत् में उनके महाकाव्य 'कुरुक्षेत्र' से उनको विशेष सम्मान मिला है।

दिनकर को इतिहास, राजनीति और दर्शन से विशेष प्रेम है। उनकी रचनाओं पर इन विषयों की स्पष्ट छाप दिखायी देती है। वह विचार-प्रिय कवि हैं। वह प्रत्येक रचना में विचार खोजते हैं। उन्हें वह लेख बहुत ही भला लगता है जिसमें विचारों का प्राचुर्य और कुछ देने की आतुरता होती है। उनके काव्य-जीवन के आदर्श तुलसी और राजनीतिक जीवन से आदर्श बापू हैं। इन दोनों महान् आत्माओं ने उन्हें बड़ी विचार-शक्ति प्रदान की है। गांधीजी के जीवन पर विचार करते हुए उन्होंने यह सत्य प्राप्त किया है कि मनुष्य देवता से भी बढ़कर हो सकता है।

दिनकर बड़े सरल और उदार साहित्यकार हैं। उनमें किसी प्रकार की कृत्रिमता नहीं है। वह हिन्दी के तरुण राष्ट्र-कवि हैं। हिन्दी के अतिरिक्त संस्कृत, उर्दू, अँगरेजी और बंगला का उन्हें अच्छा ज्ञान है। इन भाषाओं की कविता का उन्होंने अच्छा अध्ययन किया है। इससे उनकी प्रतिभा को यथेष्ट बल मिला है। इस समय वह भारतीय संसद के सदस्य हैं।

दिनकर हिन्दी के प्रतिभा-सम्पन्न कवि हैं। उनकी रचनाओं का हिन्दी साहित्य में अच्छा स्थान है। उनकी जीवनी के अध्ययन से ज्ञात होता है कि उनमें काव्य रचना का प्रादुर्भाव विद्यार्थी-जीवन से ही हो गया था। अतः ज्यों-ज्यों उनके विचारों तथा भावों में प्रौढ़ता आती गई, त्यों-त्यों उनकी रचना शक्तिशाली, प्रखर और परिपक्व होती गयी। इस समय तक की उनकी रचनाएँ इस प्रकार हैं—

**दिनकरजी की रचनाएँ**

(१) काव्य संग्रह—रेणुका (१९३५), हुँकार (१९३९), रसवन्ती (1940), द्वन्द्वगीत (१९४०), धूप-छाँह, सामधेनी बापू, मगध महिमा, एकायन, इतिहास के आँसू, धूप और धुआँ।

(२) महाकाव्य—कुरुक्षेत्र और रश्मिरथी।

(३) आलोचना—मिट्टी की ओर।

(४) बाल-साहित्य—चित्तौड़ की साका, मिर्च का मजा।

दिनकरजी की सभी रचनाएँ उदयाचल, पटना से प्रकाशित होती हैं। वह अपनी पुस्तकों का स्वयं प्रकाशन करते हैं।

**दिनकर की काव्य-प्रवृत्तियाँ,**

दिनकर की उपर्युक्त कृतियों के अध्ययन से उनकी काव्य-प्रवृत्तियों का यथेष्ट परिचय मिल जाता है। वह मुख्यतः राष्ट्रीय भावना के कवि हैं। राष्ट्रीय भावना के अन्तर्गत् जिन-जिन प्रवृत्तियों का समावेश हो सकता है उन्हीं का सम्मिलित रूप हमें दिनकर की रचनाओं में मिलता है। एक ओर वह अपने अतीत से प्रभावित हैं तो दूसरी ओर वह अपने वर्त्तमान से उद्वेलित। अतीत और वर्त्तमान—दोनों के सम्मिलित प्रभावों में ही उनकी कवित्व शक्ति का विकास हुआ है। यहाँ हम उनकी प्रत्येक प्रवृत्ति पर पृथक्-पृथक् विचार करेंगे।

(१) अतीत की प्रवृत्ति—दिनकर में अतीत के प्रति बड़ा मोह है। वह अपने देश के अतीत वैभव से प्रतिक्षण प्रभावित होते रहते हैं। उसके प्रति उनका इतना सबल और स्वाभाविक आकर्षण है कि वह उनके कवि-हृदय को निरंतर स्पंदित और उद्वेलित करता रहता है। ऐसी स्थिति में कवि मौन नहीं रह सकता। उसके कंठ से वाणी फूट पड़ती है। दिनकर ने अतीत गरिमा के बड़े सुन्दर चित्र उतारे हैं। महापुरुषों में राम, घनश्याम, अशोक, चन्द्रगुप्त तथा विद्यापति और ऐतिहासिक स्थलों में मिथिला, वैशाली, नालंदा तथा दिल्ली उनके काव्य के विशेष आकर्षण रहे हैं। इन व्यक्तियों तथा स्थानों ने उनके हृदय को बार बार आन्दोलित किया है। अपनी वर्तमान अधोगति को विस्मरण करके जब उन्होंने अपने अतीत गौरव की कल्पना की है तब उनका हृदय एक साथ ओज, उल्लास

और उत्साह से परिपूर्ण हो गया है। उस समय वह अपने में इतने तन्मय हो गये हैं कि उन्हें वर्त्तमान की अपेक्षा अतीत की सुखद स्मृति में ही रहना अच्छा लगता है। वह कहते हैं—

देवि ! दुखद है वर्तमान की यह असीम पीड़ा सहना।
कहीं सुखद इससे सस्मृति में है अतीत की रत रहना॥

दिनकर की अतीत-प्रियता में भारतीय हृदय का स्वर गूँजता हुआ सुनायी देता है। वह अतीत के अत्यन्त सफल गायक हैं। दिल्ली, पाटलिपुत्र, सांची, सारनाथ, नालंदा, वैशाली आदि हमारी सांस्कृतिक चेतना के प्रधान केन्द्रों से उन्हें जो स्फूर्ति और प्रेरणा मिली है वही उनके काव्य का प्राण है। इसलिये उनके काव्य में उनका ही नहीं, हमारा हृदय भी बोलता है। उनकी सूझ-बूझ हमारी सूझ-बूझ है; उनकी विचारधारा हमारी विचारधारा है; उनका हृदय हमारा हृदय है। दिनकर को अपने काव्य में आरम्भ से ही जो सफलता मिली है उसका यही मुख्य कारण है।

दिनकर के अतीत-चित्रण में एक विशेषता और है और वह यह कि उन्होंने अतीत के आधार पर वर्तमान का सिंहावलोकन किया है। उनका 'हिमालय' पढ़िये। आपको उस छोटे से काव्य में अतीत गरिमा के साथ-साथ वर्तमान की स्पष्ट झाँकियाँ देखने को मिलेंगी। हमारे पहाड़ों और हमारी नदियों में हमारी प्राचीन सभ्यता और संस्कृति का इतिहास है। इस अतीत कालीन इतिहास को दिनकर-ऐसे कवि ही पढ़ और समझ सकते हैं।

अतीत का वैभव कवि को भिन्न-भिन्न रूप से प्रभावित करता है। चन्द्रगुप्त, राणा प्रताप, शिवाजी तथा ऐसे ही वीरों की स्मृतियाँ उसे ओजपूर्ण भावनाओं से भर देती हैं और उसे वीर रस-प्रधान रचना के लिये अनुप्राणित करती हैं। इसी प्रकार विदेशी आक्रमणों, अत्याचारों तथा विश्वासघातों की स्मृतियाँ उसमें क्षोभ और घृणा का संचार करती हैं। ऐसी दशा में कभी उसमें करुण रस का उद्रेक होता है और कभी शान्त का। दिनकर के काव्य में ऐसी सभी परिस्थितियों का सफल

चित्रण मिलता है। वह अपने अतीत से भली-भाँति परिचित हैं। रामायण, महाभारत उपनिषद्, इतिहास और साहित्य से उन्होंने भरपूर प्रेरणा ग्रहण की है। उनके अतीत-चित्रण पर भारतीय संस्कृति और सभ्यता का स्पष्ट प्रभाव है। वह उसमें डूबे हुए हैं, निमग्न हैं। इतना होते हुए भी उनके अतीत-चित्रों में तन्मयता का किंचित अभाव-सा है। अतीत का सांगोपांग चित्र उनके काव्य में नहीं है। उनके चित्र तीव्र गति से बदलते रहते हैं। एक चित्र पर दृष्टि टिकी नहीं कि दूसरा सामने आ जाता है। इससे पाठकों को उनका रस लेने के लिये कुछ आयास करना पड़ता है। पर इस दोष का परिहार उन चित्रों के अन्तःसाम्य से हो जाता है। उनमें अन्तःसाम्य के कारण एक ही रूप-रंग की भाव-प्रतिमाएँ सजीव होकर हमारे सामने आती हैं और हमारे हृदय पर अपनी अमिट छाप छोड़ती रहती हैं।

( २ ) क्रान्ति की प्रवृत्ति—दिनकर के काव्य में दूसरी प्रवृत्ति है क्रान्ति की। दिनकर क्रान्ति के उपासक हैं। देश की वर्तमान राजनीतिक, सामाजिक एवं धार्मिक परिस्थितियों के गम्भीर अध्ययन का जो प्रभाव उनके हृदय और मस्तिष्क पर पड़ा है उससे वह इसी निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि क्रान्ति ही देश को सब बाधाओं और कठिनाइयों से मुक्त कर सकती है। इसलिये वह बार-बार अपनी रचनाओं में क्रान्ति का आवाहन करते हैं। अतीत की सुखद स्मृतियों और वर्तमान की दुखद परिस्थितियों में उन्होंने क्रान्ति का ही स्वप्न देखा है और उसी स्वप्न में उनके उद्विग्न हृदय को सान्त्वना मिली है। उन्होंने क्रान्ति को युग का देवता मानकर उसे आमन्त्रित किया है और उसकी जय-जयकार की है। वह कहते हैं—

जय हो युग के देव पधारो, विकट रुद्र, हे अभिमानी।
मुक्त केशिनी खड़ी द्वार पर कब से भावों की रानी॥
जय विधायिके अमर क्रान्ति की! अरुण देश की रानी!
रक्त कुसुम धारिणि, जगतारिणी, जय नवशिखे भवानी!!

दिनकर पहले अतीत की गौरवपूर्ण पृष्ठ-भूमि पर वर्तमान की दुखद परिस्थितियों का चित्रण करके हमारी सुपुप्त भावनाओं को स्पंदित एवं

अनुप्राणित करते हैं और फिर हमें क्रान्ति करने के लिये निमन्त्रण देते हैं। इस प्रकार उनकी क्रान्ति-भावना कोरी कल्पना नहीं; वास्तविक है। उसमें उनके हृदय का वेग है, उनके मस्तिष्क की सूझ-बूझ है। 'रेणुका' का अतीत-प्रिय कवि 'हुँकार' में वर्तमान का कवि हो गया है। वर्तमान की संघर्षमय परिस्थितियों में तीन प्रकार की मानसिक प्रतिक्रियाएँ जन्म लेती हैं—(१) तटस्थता-मूलक आनन्दवाद, (२) पराधीनता-मूलक भाग्यवाद और (३) संघर्ष-मूलक कर्मवाद। साहित्य में तटस्थता-मूलक आनन्दवाद की सृष्टि तब होती है जब कवि वर्तमान संघर्षों से ऊब कर कल्पित आनन्द लोक में विहार करने लगता है। छायावाद और रहस्यवाद इसी प्रवृत्ति की सन्तानें हैं। महादेवी वर्मा और पन्त में इसी प्रकार की प्रवृत्ति है। पराधीनता-मूलक भाग्यवाद का उदय निराशावाद से होता है। वर्तमान संघर्षों से जूझने के पश्चात् जब मानव श्रीहीन हो जाता है तब वह भाग्यवादी बन जाता है। सन्तुष्ट भाग्यवादी आस्तिक और असन्तुष्ट भाग्यवादी नास्तिक हो जाता है। साहित्य में कवि की इस प्रकार की प्रवृत्ति निराशावाद, नग्न यथार्थवाद अथवा भोगवाद को जन्म देती है। दिनकर में न तो तटस्थता-मूलक आनन्दवाद की प्रधानता है और न पराधीनता-मूलक भाग्यवाद का प्राबल्य। 'रसवन्ती' में उनकी तटस्थता-मूलक आनन्दवाद की प्रवृत्ति अवश्य देखने को मिलती है, पर वह है अपने गौण रूप में। इसी प्रकार पराधीनता-मूलक भाग्यवाद भी उनकी रचनाओं में यत्र-तत्र मिलता है। 'हुँकार' में उनकी प्रवृत्ति का वास्तविक रूप है कर्मवाद। यही कर्मवाद उनकी रचनाओं का लक्ष्य है। उनमें जो क्रान्ति-भावना है उसके मूल में उनका कर्मवाद ही लक्षित होता है। कर्मवाद ही क्रान्ति का जनक है। क्रान्ति के लिये यथार्थ चित्रण की आवश्यकता है। दिनकर ने अपने काव्य में वर्तमान जीवन के बड़े मार्मिक चित्र उतारे हैं। शोषित और शोषक, पूँजीपति और मजदूर, अमीर और गरीब, भूस्वामी और किसान, महल और झोंपड़ी—सबने उनको प्रभावित किया है। उन्होंने आँखें खोलकर अपने आस-पास की दुनिया देखी है और उसका यथार्थ चित्रण किया है। उनके ऐसे चित्रण में इतनी वेदना, इतनी टीस और

इतनी कसक है कि पाठक के हृदय पर उसका स्थायी प्रभाव पड़ता है और वह उनके साथ क्रान्ति का समर्थक बन जाता है। पर यह क्रान्ति रूसी जन-क्रान्ति नहीं है। रूसी क्रान्ति रक्तपात पर आधारित है। दिनकर ने अपनी क्रान्ति-भावना में न तो गांधीजी के अहिंसावाद को अपनाया है और न रक्तपात को ही प्रश्रय दिया है। क्रान्ति के लिये वह क्रान्ति-देवता भगवान् शंकर से याचना करते हैं। भगवान् शंकर संहारक हैं, पालक हैं, कला-प्रिय हैं। अपने संहारक रूप में वह प्रलयङ्कर शंकर हैं। वह अपनी प्राकृतिक शक्तियों द्वारा एक क्षण में प्रलय करके नयी सृष्टि का विधान कर सकते हैं। 'तांडव' में पूँजीवादी सत्ता के विनाश की जो कामना की गयी है वह न तो घृणा पर आधारित है और न रोष पर आश्रित है। उसमें विनाश के पीछे मानव के कल्याण—चिर कल्याण की भावना निहित है। दिनकर विनाश चाहते हैं विकास के लिये, आगे बढ़ने के लिये, उस अवस्था तक पहुँचने के लिये जहाँ शोषक और शोषित नहीं हैं; जहाँ मानव, मानव होकर विचरता और सुख से जीवन व्यतीत करता है। 'विपथगा' भी इसी प्रकार की एक रचना है। इसमें 'आदिशक्ति' का आवाहन है। 'आदि शक्ति' हैं दुर्गा, काली, चन्डी आदि। देश की वर्तमान दुर्दशा और अत्याचार देखकर ही वे प्रकट हुई हैं। उनका उद्देश्य है पापियों का संहार। 'विपथगा' अपने उद्देश्य में सफल रचना है। इसमें दिनकर की क्रान्ति-भावना अपने चरमोत्कर्ष पर पहुँच गयी है। इस प्रकार वह अपनी क्रान्ति में सर्वथा धार्मिक और भारतीय हैं। 'जवानियाँ' में भी क्रान्ति का ही उद्घोष है। तांडव, विपथगा, और जवानियाँ—ये तीनों रचनाएँ भाव, भाषा और कला की दृष्टि से युग का प्रतिनिधित्व करने के साथ-साथ कवि की प्रतिभा की द्योतक हैं। क्रान्तिकारी दिनकर को इन कविताओं की पंक्तियों में अमरत्व प्राप्त हुआ है।

( २ ) प्रगतिवादी प्रवृत्ति—हम अभी कह आये हैं कि आज हमारा जैसा जीवन है, हमारी जैसी राजनीतिक और सामाजिक व्यवस्था है, उसके प्रति दिनकर का गहरा असन्तोष है। वह पूँजीवादी सत्ता के घोर विरोधी

हैं और उसका उन्मूलन चाहते हैं। साहित्य में इस प्रकार की विचार-धारा का नाम प्रगतिवाद है। इसके तीन रूप हैं। इसका एक रूप हमें मार्क्सवादी साहित्य में मिलता है। यह उसका साम्प्रदायिक रूप है। अपने साम्प्रदायिक रूप में प्रगतिवाद भौतिक जड़-दर्शन पर आधारित रहता है। एक प्रकार से भौतिक संघर्ष अथवा आर्थिक वैषम्य ही मार्क्सवादी साहित्य का जनक है। ऐसे साहित्य में पूँजीपतियों के प्रति घृणा और रोष का प्रचार करके क्रान्ति का—रक्तपातपूर्ण क्रान्ति का—उद्घोष होता है। दूसरे प्रकार का प्रगतिवाद सामाजिक वैषम्य के प्रति विद्रोह के रूप में मिलता है। यह उसका सनातन रूप है। दिनकर का प्रगतिवाद इन दोनों रूपों से मेल नहीं खाता। उनका प्रगतिवाद समन्वयवाद पर आश्रित है। राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय—दोनों प्रकार की भावनाओं के समन्वय में ही उनके प्रगतिवादी दृष्टिकोण का विकास हुआ है। वह अपने देश का ही नहीं, विश्व का कल्याण चाहते हैं। अपने देश को उन्नत रूप देने के लिये वह अन्य देशों की अवहेलना नहीं करते, उन्हें नीचे नहीं गिराते, उनका अपमान नहीं करते, उनको श्री-हीन नहीं बनाते। वह विश्व की उन्नति के साथ-साथ अपनी भी उन्नति चाहते हैं। यही है प्रगतिवाद का स्वस्थ रूप जिसे दिनकर ने अपनाया है और उन साहित्यकारों और कवियों की अच्छी तरह भर्त्सना की है जो विश्व-प्रेम-प्रदर्शन के बहाने रूस के समर्थक और प्रगतिवाद के साम्प्रदायिक रूप के पोषक होते जा रहे हैं। ऐसे साहित्य-कार न तो विश्व का कल्याण कर सकते हैं और न अपने राष्ट्र को ही उन्नत रूप दे सकते हैं।

अब तक हमने दिनकर की जिन प्रवृत्तियों का संक्षेप में उल्लेख किया है वे सब उनकी राष्ट्रप्रियता के अन्तर्गत आजाती हैं। वास्तव में उनकी उपर्युक्त तीनों प्रवृत्तियाँ उनके राष्ट्रवादी दृष्टिकोण के तीन रूप हैं। कहने का तात्पर्य यह कि राष्ट्रवादी दिनकर के वास्तविक रूप को समझने के लिये हमें इनके इन तीनों रूपों पर विचार करना चाहिये। हिन्दी काव्य में भारतेन्दु और मैथिलीशरण गुप्त के पश्चात् दिनकर ने ही हमारी राष्ट्रीय भावनाओं का सफलतापूर्वक अंकन किया है।

दिनकर ने जिन प्रवृत्तियों पर अपने काव्य को आधारित किया है उनके अध्ययन के पश्चात् अब हमें उनकी काव्य-साधना पर विचार करना है। उनकी रचनाओं को देखने से ज्ञात होता है कि उन्होंने दो प्रकार के काव्य लिखे हैं—( १ ) मुक्तक और ( २ ) प्रबन्ध काव्य।

**दिनकर की काव्य-साधना**

उनके मुक्तक काव्यों में रेणुका, हुँकार, रसवन्ती, द्वन्द्व-गीत, सामधेनी आदि का प्रमुख स्थान है। इन काव्य-सग्रहों में उनकी प्रतिभा का अच्छा विकास हुआ है। रेणुका में उनकी प्रारम्भिक कृतियाँ हैं। इन कृतियों में भारत के अतीत को वाणी मिली है। 'हुँकार' में वर्तमान जीवन के संघर्ष का यथार्थ चित्रण है। ऐसा लगता है कि 'रेणुका' में अतीत के सुनहले स्वप्नों को देखते-देखते 'हुँकार' में वह सहसा जाग उठा है और अपने आस-पास के अत्याचारों को देखकर क्रान्ति के गीत गाने लगा है। हिमालय, दिल्ली, हाहाकार, विपथगा आदि इस काव्य-संग्रह की अमर रचनाएँ हैं। इन रचनाओं में हम दिनकर की काव्यात्मा का अच्छा विकास पाते हैं। द्वन्द्वगीत में उनके दार्शनिक विचार हैं। 'रेणुका' और 'हुँकार' में उनकी जो प्रवृत्ति बहिर्मुखी थी द्वन्द्वगीत में वह अन्तर्मुखी हो गयी है। 'रसवन्ती' शृंगार-रस की कविताओं का संग्रह है। इन कविताओं में दिनकर की कोमल कल्पनाओं को अच्छा स्थान मिला है। उद्दीपन प्रकृति के चित्रण में भी उन्हें पूरी सफलता मिली है—

उलर रही मंजरी काँस की, हवा झूमती जाती है।
राशि-राशि अवली फूलों की एक ओर झुक जाती है॥

पुरुष और नारी के प्रथम मिलन की प्रभा इन पंक्तियों में देखिये—

तुम नई किरण-सी लगीं, मुझे सहसा अभाव का ध्यान हुआ।
जिस दिन देखा यह हरित स्रोत, अपने ऊसर का ज्ञान हुआ॥

'मानवती' में कवि का प्रणय-निवेदन देखिये—

रानी आधी रात गयी है, घर में बन्द, दीप जलता है।
ऐसे समय रूठना प्यारी का प्रिय के मन को खलता है॥

दिनकर में जहाँ देश की दुर्दशा के प्रति क्रान्ति की भावना है वहाँ प्रेमी

हृदय की कसक और बेचैनी भी है। 'रसवन्ती' उनकी ऐसी रचनाओं से अत्यन्त उत्कृष्ट काव्य-संग्रह हो गया है। 'धूप छाँह' में साधारण रचनाएँ हैं जिनमें से केवल छः ही मौलिक हैं। 'सामधेनी' भी साधारण कविताओं का संग्रह है। इसमें सन् १९४१ से सन् १९४६ तक की रचनाओं का संकलन है। जिन कविताओं में देश की तत्कालीन परिस्थितियों का अंकन हुआ है उनमें दिनकर को अच्छी सफलता मिली है। 'बापू' दिनकर की उत्कृष्ट रचना है। इस काव्य में बापू के चरित्र की अच्छी झाँकियाँ मिलती हैं। इस प्रकार अपनी मुक्तक रचनाओं में दिनकर ने अपनी एक विचारधारा को स्थायी रूप दिया है।

दिनकर ने दो महाकाव्य भी लिखे हैं—कुरुक्षेत्र और रश्मिरथी। इन दोनों महाकाव्यों के कथानकों का आधार है महाभारत। 'कुरुक्षेत्र' की कथा प्राचीन होते हुए भी वर्तमान से घनिष्ठ सम्बन्ध रखती है। इस महाकाव्य में वर्तमान युग की कई समस्याओं पर विचार किया गया है और उनका हल निकाला गया है। युद्ध का उत्तरदायित्व किस पर है—शोषक पर अथवा शोषित पर? कला और विज्ञान की उन्नति होने पर भी मनुष्य दुःखी क्यों हैं? आज का व्यक्ति अशान्त और त्रस्त क्यों है? महायुद्ध क्या हो रहे हैं? वर्तमान जीवन शङ्का, भय और संघर्ष से क्यों अव्यवस्थित हो रहा है?—कुरुक्षेत्र इन्हीं प्रश्नों का उत्तर देता है। इस प्रकार कुरुक्षेत्र हमारे वर्तमान जीवन के अति निकट है। इसमें दिनकर युद्ध की मीमांसा आज की देश-काल-पात्र की परिस्थिति में रहकर करते हैं। वह युधिष्ठिर और भीष्म का प्रसंग कुरुक्षेत्र की प्रबन्धात्मकता के लिये नहीं उठाते, वह उठाते हैं उसे अपनी भावधारा की प्राण-प्रतिष्ठा के लिये। वह कुरुक्षेत्र में हमें वर्तमान राजनीति की शिक्षा देते हैं, वह अपने अधिकारों के लिये मर मिटने की बात बताते हैं, वह हमें हमारे कर्त्तव्यों का पाठ पढ़ाते हैं। अपने अधिकारों को प्राप्त करने तथा अत्याचारों को रोकने के लिये वह कहते हैं—

किसने कहा—पाप है समुचित स्वत्व प्राप्तिहित लड़ना,
उठा न्याय का खड्ग समर में, अभय मारना मरना।

कुरुक्षेत्र में दिनकर का यही सार-स्वर है। जहाँ अहिंसा विफल होती है, वहाँ तप का प्रभाव नहीं पड़ता; जहाँ क्षमा का मूल्य आँका नहीं जाता, वहाँ युद्ध करना अनिवार्य है। दुर्बल, पराजित और शोषित जाति के लिये क्षमा और अहिंसा कलंक हैं। जिसको प्रहार करना नहीं आता, जो चोट करना नहीं जानता उसकी क्षमा का मूल्य ही क्या हो सकता है? क्षमाशील होने के पहले वीर होना चाहिये। स्पष्ट है कि दिनकर ने गांधीवाद की अहिंसा को सोलहों आना नहीं अपनाया है। देश की तत्कालीन परिस्थिति में अहिंसावाद पर उनकी आस्था नहीं है। वह युद्ध चाहते हैं। युद्ध का उत्तरदायी है कौन? वह जो कुचक्रों की सृष्टि करता है अथवा वह जो उन कुचक्रों का नाश करता है? कुचक्रों को मिटाने वाला, अपने अधिकारों के लिये अत्याचारों का डटकर सामना करने वाला, युद्ध के लिये उत्तरदायी नहीं है। युद्ध का उत्तरदायी है वह जो दूसरों के अधिकारों को छीनकर अशान्ति की सृष्टि करता है। ऐसे अत्याचारियों का विनाश मंगलमय है। कुरुक्षेत्र में विजयोपरान्त सुव्यवस्था का भी स्वस्थ निर्देशन है। दिनकर का साम्यवाद इन पंक्तियों में देखिए—

धर्मराज यह भूमि किसी की नहीं क्रीत है दासी;
हैं जन्मना समान परस्पर इसके सभी निवासी।

× × ×

पृथिवी हो साम्राज्य स्नेह का, जीवन स्निग्ध सरल हो;
मनुज प्रकृति से विदा सदा को दाहक द्वेष-गरल हो।
बहे प्रेम की धार, मनुज को वह अनवरत भिगोये;
एक दूसरे के उर में नर बीज प्रेम का बोये।

'रश्मिरथी' कर्ण-गाथा की परम्परा में दिनकर का नवीनतम प्रबन्ध-काव्य है। इसमें उन्होंने कर्ण की कथा से आधुनिक सामाजिक समस्याओं की गुत्थियाँ सुलझाने का प्रयास किया है। हमारे समाज में जो निम्नतम वर्ग के लोग हैं, जिनकी वाणी अवरुद्ध है, जो गिरे हुए और अछूत माने जाते हैं, जो सांस्कृतिक दृष्टि से अनाथ समझे जाते हैं, कर्ण उन्हीं का प्रतिनिधित्व करते हैं। इस प्रकार 'रश्मिरथी' एक वीर पुरुष की यश-गाथा है।

इस वैयक्तिक यश-गाथा में दिनकर को वह सफलता नहीं मिली जो उन्हें 'कुरुक्षेत्र' में प्राप्त हुई है। 'रश्मिरथी' के कर्ण अतुल शौर्य-सम्पन्न योद्धा हैं। इसलिये वह भारत के दलित वर्ग का—जो सांस्कृतिक दृष्टि से गिरा हुआ माना जाता है, पूरी तरह प्रतिनिधित्व नहीं कर पाते। 'कुरुक्षेत्र' एक राजनीतिक परिस्थिति की काव्य-गाथा है। ऐसी गाथा दिनकर की काव्य-प्रतिभा के सर्वथा अनुकूल है। यही कारण है कि 'रश्मिरथी' में उनकी रुचि सामाजिक दृष्टिकोण से हटकर वैयक्तिक वीर-पूजा की ओर अधिक चली गयी है। काव्य-शैली और काव्य-सौष्ठव की दृष्टि से भी यह प्रबन्ध काव्य 'कुरुक्षेत्र' की समता में नहीं आता। इसमें विचार-प्रवाह की अपेक्षा कथा-प्रवाह अधिक है। अभिधा का आश्रय लेने से काव्य-सौष्ठव भी शिथिल हो गया है।

हमने उपर्युक्त पंक्तियों में दिनकर की काव्य-प्रतिभा की संक्षिप्त आलोचना की है। उसमें उत्कृष्ट काव्य के सभी हेतु और लक्षण हैं। उसमें काव्य-निपुणता और अभ्यास भी है। संस्कृत, बंगला तथा अँग्रेजी के प्रमुख काव्य-साहित्य के अध्ययन एवं परिशीलन से उनकी प्रतिभा चमक उठी है। हम बता चुके हैं कि उनका समस्त काव्य दो प्रकार का है—मुक्तक और प्रबन्ध। उनके मुक्तक-काव्य की चार शैलियाँ हैं—(१) वृत्तात्मक, (२) वर्णनात्मक, (३) भावात्मक और (४) गेयात्मक। उनकी वृत्तात्मक कविताओं के अन्तर्गत 'बापू', 'कलिंग-विजय', 'जयप्रकाश' आदि का प्रमुख स्थान है। इन कविताओं में ऐतिहासिक वृत्त अथवा किसी विशेष घटना का सजीव चित्रण मिलता है। वर्णनात्मक रचनाओं में प्राकृतिक दृश्य, स्थान अथवा देश-दशा का सीधा वर्णन रहता है। भावात्मक रचनाएँ ही दिनकर की उत्कृष्ट रचनाएँ हैं। ऐसी रचनाओं में उनकी काव्य-प्रतिभा का अच्छा विकास हुआ है। इनके अन्तर्गत विपथगा, साथी, हाहाकार, हिमालय आदि का विशेष स्थान है। इनमें प्रेम, उत्साह, करुणा, सहानुभूति और क्रान्ति की भावनाएँ व्यक्त की गयी हैं। गेयात्मक रचनाओं में दिनकर को विशेष सफलता नहीं मिली है। 'रसवन्ती' में उनकी जो गेयात्मक रचनाएँ

संग्रहीत हैं उनमें सरसता तो है, पर तन्मयता का अभाव है। रीति-काव्य के लिये जैसी अनुभूति, विदग्धता, विह्वलता और तन्मयता अपेक्षित है वह दिनकर में नहीं है। दिनकर बहिर्मुखी कवि हैं। गीति-काव्य अन्त-र्मुखी होता है। इसलिये दिनकर के काव्य में उच्चकोटि के गीतों का सर्वथा अभाव है।

दिनकर की काव्यात्मा पर देश की संकटापन्न परिस्थितियों का वेग-पूर्ण प्रभाव है। अपने इस प्रभाव के कारण ही उन्होंने अपने गौरवमय अतीत का कोना-कोना झाँका है और उसकी तत्कालीन संस्कृति एवं सभ्यता से प्रेरणा ग्रहण की है। उनकी नस-नस में, उनके रोम-रोम में, अतीत-कालीन भारतीय वैभव का स्वर भरा है जो वर्तमान की आकुलता-व्याकुलता सहसा में फूट पड़ा है। रामायण और महाभारत काल से गांधी युग तक की ऐतिहासिक परम्परा के अनेक चित्रों को उनके काव्य में स्थान मिला है। वह आकाश में विहार करने वाली कोरी कल्पना के कवि नहीं हैं। वह धरती के गीत गाते हैं—उस धरती के जिस पर मानव रहता है और दुःख-सुख सहता है। इस प्रकार दिनकर हमारे जीवन के कवि हैं; हमारे सुख-दुःख, हर्ष-विषाद, विजय-पराजय और सफलता-विफलता के कवि हैं।

दिनकर ने अपने प्रारम्भिक जीवन के साथ प्रकृति का जो सम्बन्ध स्थापित किया था वह देश की वर्तमान संघर्षमय परिस्थितियों में पड़कर घनीभूत नहीं हो सका, फिर भी अवसर के अनुकूल जहाँ-कहीं भी उन्हें अपनी उस प्रकृति-भावना को जागरित करने का अवसर मिला है वहाँ उन्होंने उसके प्रति अपना पूर्वानुराग प्रदर्शित किया है। उनके काव्य में प्रकृति के कई रूप मिलते हैं। प्रकृति के सुन्दर रूपों को देखने से मानस पटल पर जो चित्र सहज ही अङ्कित हो जाते हैं उनमें प्रकृति का उत्फुल्ल रूप देखने को मिलता है। 'वन-फूलों की ओर' में प्रकृति के ऐसे ही आकर्षक चित्र हैं। ऐसी रचनाओं में प्रकृति के जो व्यापार हमारे सामने आते हैं उनका ज्यों-का-त्यों वर्णन करना ही अपेक्षित होता है। प्रकृति का मानवी रूप-चित्रण तब होता है जब उसके व्यापारों में

नारीत्व की प्रतिष्ठा की जा सकती है। ऐसे चित्रण प्रधानतः प्रणय-भावना के परिचायक होते हैं। दिनकर ने ऊषा, गंगा, रजनी, सन्ध्या आदि के ऐसे ही बड़े सफल और आकर्षक चित्र उतारे हैं। इन चित्रों के अतिरिक्त प्रकृति का विराट भव्यरूप भी उनकी रचनाओं में मिलता है। प्रकृति के ऐसे रूपों की सृष्टि तब होती है जब कवि प्रकृति के स्पन्दन में निसीम अनन्त की कल्पना करता है। रहस्यवादी काव्य की यही पृष्ठभूमि है। दिनकर में रहस्यवाद की प्रेरणा नहीं है, इसलिए उनके काव्य में ऐसे चित्रों का समावेश एक उचित सीमा तक ही हुआ है। पृष्ठभूमि के रूप में प्रकृति-चित्रण करके जब कवि अपने घटनाप्रसंग का विस्तार करता है तब प्रकृति का पृष्ठाधार रूप सामने आता है। 'सामधेनी' में ऐसे कई चित्र बड़ी सफलतापूर्वक चित्रित किये गये हैं। प्राकृतिक व्यापारों पर जब अपनी व्यक्तिगत भावनाओं का आरोप किया जाता है तब उसका जो रूप हमारे सामने आता है उसे हम प्रकृति का भावना-रोपित रूप कहते हैं। चाँदनी रात सबको प्रिय है, पर वही वियोगिनी के लिये घातक है। दिनकर के काव्य में ऐसे कई चित्र हैं। प्रकृति का आलंकारिक रूप वर्णन करने में भी दिनकर ने अपने काव्य-कौशल का परिचय दिया है। इस प्रकार के वर्णन में उपमा, रूपक आदि अलंकारों के रूप में प्रकृति का प्रयोग किया जाता है। 'कुरुक्षेत्र' में ऐसे कई चित्र हैं।

दिनकर के काव्य में रस-योजना भी बड़ी सफल हुई है। उनकी राष्ट्रीय रचनाओं में वीर, रौद्र और करुण रसों की प्रधानता है। 'रेणुका', 'हुँकार', 'सामधेनी', 'कुरुक्षेत्र' तथा 'रश्मिरथी' में इन रसों के पर्याप्त उदाहरण मिलते हैं। रसवंती में शृंगार रस की बड़ी सुन्दर व्यंजना मिलती है। 'जवानियाँ' में अद्भुत रस का अच्छा परिपाक हुआ है। 'कलिंग-विजय' में युद्ध के पश्चात् शांत रस की निर्मल धारा प्रवाहित होती हुई दिखायी देती है। इन रसों के साथ-साथ ओज, माधुर्य और प्रसाद गुणों को भी अवसर के अनुकूल उनकी रचनाओं में स्थान मिला है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि दिनकर अपने काव्य में अत्यन्त सफल

हैं। उनकी प्रतिभा इतिवृत्तात्मक है। अतीत के चित्रण और वर्तमान की परिस्थितियों के अंकन में उनकी काव्य-प्रतिभा का जैसा सुन्दर और स्वस्थ विकास हुआ है वैसा उनके समकालीन कवियों में नहीं मिलता। भाषा, भाव, रस और अलंकार, प्रत्येक दृष्टि से वह एक सिद्ध कलाकार हैं। उनकी लेखनी में बल और जादू है। अपने युग की आकांक्षाओं, अभिलाषाओं और कामनाओं का सफल चित्रण करने वालों में उनका स्थान सबसे ऊँचा है। वह अपने युग के प्रतिनिधि कवि हैं।

दिनकर की भाषा शुद्ध खड़ीबोली है। वह अपनी भाषा में अधिकांश संस्कृत के तत्सम शब्दों का प्रयोग बड़ी सफलतापूर्वक करते हैं। उनका शब्द-चयन अत्यन्त पुष्ट और भावानुकूल होता है। इसलिये

**दिनकर की भाषा**

भावों की शिथिलता उनकी भाषा में कहीं नहीं पायी जाती। उनकी भाषा उनके विचारों का पूर्णरूप से समर्थन करती है। उनका प्रत्येक शब्द उनके विचारों का सच्चा वाहक, प्रतीक और प्रतिनिधि होता है। शब्दों का तोड़-मरोड़ भी उनकी रचना में नहीं है। खड़ीबोली के कवियों में प्रायः व्याकरण की अशुद्धियाँ मिलती हैं। दिनकर की भाषा इस दोष से मुक्त है। उन्होंने अपनी भाषा पर विशेष रूप से ध्यान दिया है। भावों के अनुरूप ही उन्होंने अपनी भाषा का शृंगार किया है। प्रसाद गुण और ओज से उनकी भाषा में विशेष आकर्षण आगया है। शाब्दिक चमत्कार और पाण्डित्य-प्रदर्शन की भावना उनमें नहीं है। इन विशेषताओं के साथ उनकी भाषा में कुछ दोष भी हैं। संस्कृत के तत्सम् शब्दों के साथ फारसी-शब्दों का प्रयोग कहीं-कहीं खटकता है। खूँ, इन्सान, तकदीर, हिम्मत, क़ब्र, पैमाना, गम, जवाँ, शायद, क़दम, शाम, सुबह, निशान, ज़िंदगी, चिराग, अरमान, आरज़ू, लाशें, आदमी, ज़ुल्मी, फौज आदि फारसी के तत्सम् शब्दों के प्रयोग से कहीं-कहीं भावाभिव्यक्ति में सहायता अवश्य मिली है, पर कहीं-कहीं उनके भाव-उद्दीपन तथा भाषा-प्रवाह में बाधाएँ भी आई हैं। एक पंक्ति देखिए—

जवाँ बन्द, बहती न आँख, गम खा, शायद आँसू पीते हैं।

यहाँ 'शायद' शब्द का प्रयोग करके दिनकर ने अपनी संदिग्ध भावना का परिचय दिया है। इससे किसानों की दरिद्रता का जो स्पष्ट चित्र सामने आना चाहिए था वह नहीं आ पाया। 'बहती न आँख' भी उनके मौन रुदन का सच्चा वाहक नहीं है। दिनकर ने मुहावरों का भी प्रयोग खुलकर किया है, पर कहीं-कहीं धोखा भी खा गये हैं। इन पंक्तियों में देखिये—

गूँज रही संस्कृत मंडप में भीषण फणियों की फुफकारें।

× × ×

'जल ही जल' जन-जन रहते हैं कण्ठ-कण्ठ में प्यास लगी है।

फुफकारें, गूँजना और कण्ठ में प्यास लगना मुहावरे नहीं हैं। मुहावरों के ऐसे विकृत प्रयोगों से रस-निष्पत्ति तथा भावाभिव्यक्ति में शिथिलता आ जाती है। एक बिहारीपन का भी नमूना लीजिए—

वसन कहाँ ? सूखी रोटी भी मिलती दोनों शाम नहीं है।

'दोनों शाम' ठेठ बिहारी मुहावरा है। तुक के आग्रह के कारण ही दिनकर ने इस मुहावरे का प्रयोग किया है। विकृत मुहावरों के प्रयोग के अतिरिक्त संस्कृत के अप्रचलित क्लिष्ट शब्दों के प्रयोग से भी कहीं-कहीं भाव-प्रकाशन और भाषा-प्रवाह में बाधाएँ उपस्थित हुई हैं। शम्य-पात, वलय, दुरध्व परिणाह, सुरवर्त्म, विल आदि ऐसे ही अप्रचलित क्लिष्ट शब्द हैं जिन्होंने सरस, सरल और प्रसाद गुणयुक्त शब्दों के बीच में आकर रोड़े अटकाये हैं।

भाषा की दृष्टि से दिनकर का गद्य साफ-सुथरा है। युग के अनुकूल हिन्दी गद्य की व्यंजना-शक्ति बढ़ाने के उन्होंने कई मौलिक और सुन्दर प्रयोग किये हैं। चौकोर, व्यक्तित्व, धुंधला उद्गार, मुँह में जीभ देना आदि ऐसे ही नवीन प्रयोग हैं। शब्दों के ये नवीन प्रयोग हमें अजनवी से नहीं लगते। उनमें माधुर्य है, प्रवाह है, भाषा का ऐश्वर्य है। दिनकर सर्वत्र अपनी भाषा लिखते हैं।

भाषा के अनुरूप ही दिनकर की शैली में विशेष अपनत्व है। वह अपनी शैली के स्वयम् निर्माता हैं। वह जो कुछ लिखते हैं, डूबकर

लिखते हैं, तन्मय होकर लिखते हैं। इसलिए उनकी शैली परिमार्जित, प्रौढ़ और प्रवाहमय है। उनमें शब्द-लाघव का अभाव है। थोड़े में अधिक कहना उनकी रुचि के अनुकूल नहीं पड़ता। विस्तार के आग्रह से उनकी शैली में थोड़ा दोष अवश्य आगया है। फिर भी उन्होंने जो कुछ लिखा है वह प्रभावपूर्ण है। अपनी काव्य-रचना में प्रभावोत्पादकता और शैली में चमत्कार लाने के लिये उन्होंने कई युक्तियों से काम लिया है। उन युक्तियों में से कुछ इस प्रकार हैं—

**दिनकर की शैली**

( १) **आवृत्ति द्वारा शैली में सौन्दर्य**—इस युक्ति द्वारा काव्य में शक्ति, सौन्दर्य और प्रभाव की अभिवृद्धि तथा शैली में चमत्कार की स्थापना की जाती है। इससे भावों का वेग अपेक्षाकृत तीव्रतर हो जाता है और वह पाठक के हृदय पर सीधा चोट करता है। हिन्दी के कई कवियों ने इस युक्ति से अपनी काव्य-रचना में विशेष सफलता प्राप्त की है। आवृत्ति शब्द की भी होती है और पद की भी। दिनकर ने दोनों प्रकार की आवृत्तियों को अपनाकर अपनी शैली को कितना महत्वपूर्ण और प्रभावशाली बनाया है—इन पंक्तियों में देखिए—

'दूध, दूध' दुनिया सोती है, लाऊँ दूध कहाँ किस घर से।
'दूध, दूध' हे देव गगन के! कुछ बूँदें टपका अँबर से॥

× × ×

स्वर को कराल हुँकार बना देता हूँ।
यौवन को भीषण ज्वार बना देता हूँ।

उपर्युक्त पंक्तियों में गति और लय के साथ-साथ जो प्रभावोत्पादकता है वही काव्य का प्राण और शैली का उत्कर्ष है।

( २ ) **नादानुकरण द्वारा शैली में सौन्दर्य**—इस युक्ति द्वारा प्रभाव की अभिवृद्धि करने और शैली में चमत्कार लाने के लिये बड़ी सावधानी और सतर्कता से काम लेना पड़ता है। दिनकर अपनी इस युक्ति के प्रयोग में बड़े सतर्क और सफल हैं। झनन-झनन, और झन-झन, 'धधक-धधक', 'छूमन-छनन' आदि अनुकरणमूलक शब्द हैं। इन शब्दों

का स्वतन्त्र कोई अर्थ नहीं होता, पर जब काव्य में इनका प्रयोग होता है तब इनमें रस आ जाता है और ये अनुप्राणित हो उठते हैं। 'रुनझुन-रुनझुन किसका शिंजन' में नूपुर की झंकार, 'तृणवत् धधक धधक मत जल सखि' में जलती आग की प्रतिध्वनि और 'संहार-लपट के चीर पहन नाचा करती मैं छूम छनन' में घुँघरू की बोलें स्पष्ट रूप से सुनायी पड़ती हैं। ऐसे अवसरों पर दिनकर ने अपनी शैली में बड़े कलापूर्ण ढंग से 'नाद-सौन्दर्य' की स्थापना की है।

(३) नाटकीय तत्त्वों द्वारा शैली में सौन्दर्य—इस युक्ति द्वारा शैली में सौन्दर्य की स्थापना करने के लिये काव्य में नाटकीय तत्त्वों का समावेश करना आवश्यक होता है। नाटकीय तत्त्वों में अभिनय, दृश्य-परिवर्तन और संवाद ही मुख्य होते हैं। इन तीनों नाटकीय तत्त्वों का समावेश प्रबन्ध काव्यों में बड़ी आसानी से हो जाता है, पर मुक्तक रचनाओं में इनके लिये कम स्थान रहता है। दिनकर ने अपने दोनों प्रकार के काव्यों में इन नाटकीय तत्त्वों को अवसर के अनुकूल स्थान देकर अपनी शैली का शृंगार किया है। अपने मुक्तक काव्यों में उन्होंने सूर्य, चाँद, तारे, पुष्प तथा तितली आदि को वाणी दी है और उनसे संवाद कराया है। इसी प्रकार कहीं-कहीं अमूर्त भावों को मानव-रूप में चित्रिति करके उन्हें अभिनय के योग्य बनाया गया है। विषय के अनुसार वातावरण की सृष्टि और छन्दों का चुनाव करने में जिस योग्यता और कौशल की आवश्यकता होती है वह दिनकर में पर्याप्त मात्रा में मिलते हैं।

(४) लक्षणा द्वारा शैली में सौन्दर्य—शब्दों की तीन शक्तियों में से एक लक्षणा भी है। वाच्यार्थ का बोध होने पर उससे सम्बद्ध एक नवीन अर्थ का बोध जिस शक्ति से होता है उसे लक्षणा कहते हैं। दिनकर ने अपने काव्य में शब्द की इस शक्ति से बड़ी सफलतापूर्वक काम लिया है। रूढ़ि लक्षणा का एक उदाहरण लीजिये—

कह हृदय खोल चित्तौर यहाँ कितने दिन ज्वाल वसन्त हुआ!

यहाँ चित्तौर शब्द चित्तौड़ में रहने वाले व्यक्तियों के लिये आया

है। इसी प्रकार शुद्धा लक्षणा, गौणी लक्षणा, उपादान लक्षणा आदि से भी उन्होंने अपने काव्य और शैली का शृङ्गार किया है। प्रयोजनवती लक्षणा द्वारा अमूर्त्त भावों को मूर्त्त रूप देकर भी उन्होंने अपनी शैली का उत्कर्ष स्थापित किया है। इन सब के उदाहरण उनकी रचनाओं में पर्याप्त हैं।

(५) छन्द-योजना द्वारा शैली में सौन्दर्य—दिनकर ने अपने मुक्तक और प्रबन्ध काव्यों में छन्दों का सफल निर्वाह किया है। उन्होंने विषय के अनुसार छन्दों का समावेश करके अपनी कला का अच्छा परिचय दिया है। शैली में रोचकता, सजीवता और प्रवाह लाने के लिये अवसर के अनुकूल उन्होंने छन्द-परिवर्तन भी किया है। खड़ीबोली की कविता में जितने प्रकार के छन्दों का सफल निर्वाह हो सकता है उन सबका प्रयोग उनकी रचनाओं में मिलता है।

(६) अलङ्कार-योजना द्वारा शैली में सौन्दर्य—शैली के उत्कर्ष में *अलङ्कार-योजना का भी महत्त्वपूर्ण स्थान है। दिनकर ने अपनी* रचनाओं में अलङ्कारों का विधान बड़े कौशल से किया है। उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा, अनुप्रास, श्लेष आदि अलङ्कार उनकी रचनाओं में स्वाभाविक ढंग से प्रयुक्त हुए हैं। आधुनिक युग के कवि रीतिकालीन परम्परा के विरोधी हैं। दिनकर भी उसी कोटि के कवि हैं। उन्होंने अलङ्कारों के प्रदर्शन के लिये अपनी लेखनी नहीं उठायी। इसलिये उनकी रचनाओं में अलङ्कारों का गौण स्थान है। उनके काव्य में अलङ्कार उनकी शैली का महत्त्व स्थापित करते हैं।

अब तक हमने उनकी काव्य-शैली पर ही विचार किया है। उनकी गद्य-शैली भी उनकी काव्य-शैली की भाँति उत्कृष्ट और सफल है। उनके शब्द-चयन के सम्बन्ध में पहले ही बताया जा चुका है। उनका वाक्य-विन्यास भाव और विषय के अनुकूल होता है। वह अपने गद्य में अपने विषय के अनुरूप ही अपनी शैली की रूप-रेखा स्थिर करते हैं। 'मिट्टी की ओर' में उनके जितने निबन्ध हैं उनके अध्ययन से उनकी गद्य-शैली का परिचय मिलता है। इन निबन्धों में उनकी शैली के तीन रूप हैं—आलोचनात्मक,

विवेचनात्मक और काव्यात्मक। गद्य काव्य में उनका एक निबन्ध है। शेष या तो निबन्ध के रूप में हैं, या भाषण के रूप में। उनमें अपने भावों को स्पष्ट और प्रभावोत्पादक बनाने के लिये कई स्थलों पर उपमा, रूपक और समासोक्ति से पूरी सहायता ली है। चित्रोपमता उनकी शैली का प्रधान गुण है। उनकी शैली में परुष और कोमल भावों के अनुरूप पदावली का कलात्मक प्रयोग मिलता है। उनके वाक्य कहीं लम्बे और कहीं छोटे होते हैं। छोटे वाक्यों में सार-ग्राहणी-शक्ति होती है। लम्बे वाक्य व्याख्या-प्रधान होते हैं। ऐसे वाक्य कभी-कभी मर्य्यादा का उल्लङ्घन कर जाते हैं। दिनकर का अपने दोनों प्रकार के वाक्यों पर पूरा अधिकार है।